ये पाँचों वीर उन महाधूर्त्त के मारे जाने पर संग्राम के मूर्धा में जाकर जम्बुक के दुर्ग में चले गये थे। वहाँ उसको देखकर उन्होंने उस पर चढ़ाई कर दी थी। वहाँ पर स्थित वीरों को मारकर शतघ्नियों को परिखाकृत वना दिया था।१०७ उस समय राजा जम्बुक ने जो कि शिव का दत्तवर और वली था पाँचों महावीरों को जीत उन्हें निगड़ों के साथ बाँधदिया। और उसने उनके नाम से उपबृंहित शैव यज्ञ किया था।१०८ रूपण को जव इसका ज्ञान प्राप्त हुआ तो उसने देवकी का स्तवन किया था। तव दुःखित देवकी ने भयके हरण करने वाली भवानी को मनसे ध्यान किया था, जोकि वड़ी शरण्य है और सती शरण्यों की शीघ्र ही रक्षिका होती है १०९। तब तो वह जगदम्बा प्रसन्न हुई उसने स्वप्नान्त में उसके कहा—हे देवकि ! हे कल्याणि ! अव तुम पुत्र के शोक को त्याग दो। जवकि राजा जम्बुक शिव के वरदान वाला बलवान् होम के करने वाला है और वह मन्दात्मा उनकी वलि के लिये ही यह यज्ञ कर रहा है।११०-१११। उस समय में मैं उसको मोहित करके तुम्हारे पुत्रों को छुड़वाकर विजय तुझें दूँगी, मन से शोक मत करो।११२।

इति श्रुत्वा सती देवीं नमस्कृत्य महेश्वरीम्।
पूजयामास विधिवद्धूपदीपोपहारकैः।११३
एतस्मिन्नन्तरे राजा देवमाया विमोहितः।
सुष्वाप तत्र होमान्ते ते च जाता ह्यबन्धनाः।११४
तबद्धो जम्बुको राजा निगडरायसैर्दृढ़।
ते तं बद्ध्वा ययुः शीघ्रं देवकी प्रति निर्भयाः।११५
एतस्मिन्नन्तरे तत्र कालियाद्यास्त्रयः सुताः।
त्रिलक्ष सैन्यमादाय युद्धाय समुपाययुः।११६
पुनर्युद्धमभूद्घोरं सेनयोरुभयोस्तदा।
तालनाद्याश्च चत्वारो हत्वा तां रिपुवाहिनीम्।११७
त्रीन्छत्रून्कोष्ठकीकृत्य स्वशस्त्रैर्जघ्नुरूर्जिताः।
एवं दिनानि कतिचित्तत्र जातो महारणः।११८

कालियो दुःखितो भूत्वा सस्मार मनसा हरम् ।
मोहनं मन्त्रमासाद्य मोहयामास तान्रितून् ।११६

सती देवी ने यह श्रवण करके महेश्वरी को नमस्कार किया और धूप दीप तथा उपहारों के द्वारा विधिपूर्वक पूजा की थी ।११३। इसी बीच में देवमाया से विमोहित होकर राजा जम्बुक सो गया था और वहाँ पर होम के अन्त में वे सब बन्धन से रहित हो गये थे ।११४। फिर उनके द्वारा लोहे के निगड़ों से राजा जम्बुक दृढ़ता से बाँध लिया गया । वे उसको बाँधकर निर्भय होकर शीघ्र ही देवकी के पास में चले गये थे ।११५। इस अन्तर में कालिय आदि तीन पुत्र तीन लाख सेना लेकर युद्ध करने के लिए उपस्थित हो गये थे।११६। उस समय में फिर दोनों सेनाओं का महान् घोर युद्ध हुआ था । तालन आदि चारों ने शत्रु की सेना को मारकर अजित उन्होंने तीनों शत्रुओं को कोष्ठ की कृत करके अपने शस्त्रों से मार डाला था । इस प्रकार कुछ दिनों तक वहाँ पर महायुद्ध हुआ था ।११७-११८। कालिय ने अत्यन्त दुःखित होकर भगवान् हरि का स्मरण मन से किया और मोहन मन्त्र शिव से प्राप्त कर उससे उन शत्रुओं का मोहन कर दिया था ।११९।

एतस्मिन्नन्तरे देवी देवकी पतिदेवता ।
पातिव्रत्यस्य पुण्येन सुतांतिकुपागतः ।१२०
बोधयित्वा तु कृष्णांश पञ्चशब्दगजस्थितम् ।
पुनस्तुष्टाव जननीं सर्वविश्वविमोहिनीम् ।
तदा तुष्टा स्वयं देवी बोधयामास तान्मुदा ।१२१
आह्लादः सूर्यवर्माणं कालियं च ततोऽनुजः ।
जघानउलखानिस्तं तुन्दिल जम्बुकात्मजम् १२२
ते तु पूर्वभवे विप्र जरासंध सकालियः ।
द्विविदो वानरः शूरः सूर्य्यवर्मेह चाभवत् ।१२३
त्रिशिरास्तु दिलो जातः शृङ्गालः स च जम्बुकः ।
नित्यवैरकराः सर्वे भूपाश्चासन्महीतले ।१२४

हतेषु शत्रुपुत्रेषु देवकी जम्बुक रिपुम् ।
खड्गेन तर्जयामास पतिशोकपरायणा ।१२५
कृष्णांशः शिरसो पित्रोगृहीत्वा स्नेहकातरः ।
जम्बुकस्यैव हृदये स्थापयामास विह्वलः ।१२६

इस बीच में पति के देवता वाली देवी देवकी अपने पातिव्रत्य के पुण्य से पुत्रों के समीप में उपगत हो गई थी, उसने कृष्णांश को बोधित करके जो कि पञ्चशब्द गज पर स्थित था, फिर विश्व विमोहिनी जननी की उसने स्तुति की। तब देवी स्वयं प्रसन्न होकर आई और उनने सबको बोधित प्रसन्नता में किया था।१२०-१२१। फिर आह्लाद ने सूर्यवर्मा को उसके अनुज ने कालिय को और बलखानि ने जम्बुक पुत्र उस तुन्दिल को मार दिया था।१२२। हे विप्र ! पूर्वजन्म में वह कालिय जरासन्ध था और सूर्यवर्मा शूर द्विविद वानर था जिसने यहाँ आकर जन्म ग्रहण किया था।१२३। त्रिशिरा ने तुन्दिल होकर जन्म लिया था तथा शृङ्गाल ने जम्बुक राजा का जन्म प्राप्त किया था। ये समस्त भूप इस महीतल में नित्य ही वैर के करने वाले हुए थे।१२४। शत्रु के पुत्रों के हत हो जाने पर पति के शोक में परायण देवकी ने जम्बुक शत्रु को खड्ग से स्वयं तर्जित किया।१२५। कृष्णांश ने स्नेह से कातर होकर पितरों के शिरों को ग्रहणकर विह्वल हो जम्बुक के ही हृदय पर स्थापित कर दिया था।१२६।

विहस्यतौ तदा तत्र प्राचतुर्वचनं प्रियम् ।
चिरं जीव हि कृष्णांश गयां कुरु महामते ।
इति वाणी तयोर्जाता वलिनोः प्रेतदेहयोः ।१२७
खड्गहस्ता च सा देवी शिलायंत्रे तु तं रिपुम् ।
संस्थाप्य चोदयामास स्वपुत्रान्हर्षसंयुतः ।१२८
हे पुत्राः स्वपितुः शत्रुं जम्बूकं पुरुषाधमम् ।
खण्डखण्डं च तिलशः कृत्वानन्दसमन्विताः ।१२९
संचूर्णयत तद्गात्रं तत्त लैर्मदनिर्मितै ।
स्नास्याम्यहं तथेत्युक्त्वा रुरोद जननी भृशम् ।१३०

तथा कृत्वा तु ते पुत्रा महिषीं ससुतां तदा ।
बलखानियुतास्तत्राहूय चक्रुश्च तत्क्रियाम् ।१३१
तदा परिमलं राज्ञी दृष्ट्वा स्वामिनमातुरम् ।
मरणायोन्मुखं विप्रं पंचतत्वममन्मुने ।१३२
तत्सुता खड्गमानीय बलखानिभुजं प्रति ।
कृतित्वा मूर्छयित्वा तं तत्पक्षानन्वधावत ।१३३

वे दोनों मस्तक तब हँसकर वहाँ पर प्रिय बचन बोले—हे कृष्णांश तुम चिरकाल तक जीवित रहो । हे महान् मति वाले! अब तू दया कर दे । उन दोनों बली प्रेतों की देहों से उस समय यही वाणी प्रकट हुई थी ।१२७। हाथ में खड्ग लेने वाली उस देवी ने शिला मन्त्र में उस शत्रु को संस्थापित करके हर्ष से युक्त होकर उसने अपने पुत्रों को प्रेरित किया था हे पुत्रो ! अपने पिता के शत्रु पुरुषों में अधम इस जम्बुक को तिल के समान खण्ड-खण्ड करके आनन्द से समन्वित हो जाओ ।१२८-१२९। उसके गात्र को अच्छी तरह चूर्णित कर डालो । उसके देह निर्मित तैल से मैं स्नान करूँगी—इतना कहकर वह जननी बहुत अधिक रुदन करने लगीं ।१३०। उन पुत्रों ने उसीं प्रकार से करके उस सुता को महिषी करके बलखानि से युक्त वहाँ बुलाकर उसकी क्रिया की थी ।१३१। तब राज्ञी ने परिमल को मरणोन्मुख आतुर स्वामीको देखकर, हे मुने ! वह पञ्चतत्व को प्राप्त हो गई थी । उसकी पुत्री ने खड्ग से बलखानि की भुजा को काटकर और उसको मूर्छित करके वह उसके पक्ष के पीछे दौड़ गई थी ।१३२-१३३।

तालनं देवसिंह च रामांशंच तथाविधम् ।
कृत्वान्यांश्च तथा शत्रू नगच्छत्कुलकातरा ।१३४
कृष्णांश मोहयित्वाशु मायया च समाहरत् ।
हते तत्र शते शूरे बलखानिरमर्षितः ।
तच्छिरश्च समाहृत्य चितायां च समाक्षिपत् ।१३५
तदा वाणी समुत्पन्ना बलखाने शृणुष्व भोः ।
अवध्या च सदा नारी त्वया वध्या ह्यधर्मिणः ।१३६





फलमस्य विवाहे ते भोक्तव्यं पापकर्मण: ।
इति श्रुत्वा तदा दु:खी बलखानिर्ययौ पुरम् ।१३७
ततस्तु सैनिका: सर्वं महाहर्षसमन्विता: ।
शतोष्ट्रभोरबाह्यानि लुंठयित्वा धनानि च ।१३८
महावतीं समाजग्मु: कृतकृत्यत्वमागता: ।
हतशेषैश्चार्द्ध सैन्यै: संहिता गेसमाययु: ।१३९

तालन, देवसिंह और रामांश को उस प्रकार का करके तथा कुल कातर अन्य शत्रुओं को चले गये थे ।१३४। कृष्णांश की माया से मोहित करके शीघ्र माया से समासित कर लिया था । वहाँ पर एक सौ शूरों के हत हो जाने पर बलखानि अमर्षित हो गया था । और उसका शिर लाकर उसने चिता में फेंक दिया ।१३५। उस समय में आकाश से वाणी का प्रादुर्भाव हुआ था । हे बलखानि ! सुनो, नारी सदा बध के योग्य नहीं होती है । तूने इसका वध किया है अत: तू अधर्मी है । अब इस पाप कर्म का फल तुझे अपने विवाह में भोगना ही चाहिए । श्रवण करके बलखानि उस समय बहुत ही दु:खित हुआ और पुर को चला गया था ।१३६-१३७। इसके अनन्तर समस्त सैनिक महान हर्ष से समन्वित होकर सौ ऊँटों के वहन के योग्य भार के बराबर धनों को लूटकर महावती को चले गये थे और कृतत्यता को प्राप्त हो गए थे । जो मरने से बच गए थे शेष अर्ध सैन्यों के साथ घर को आ गए थे ।१३८-१३९।

—×—

❀ प्रथम खण्ड समाप्त ❀

# पुराणों का वृहद् प्रकाशन



( सरल हिन्दी अनुवाद सहित )

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—शिव पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| २—विष्णु पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ३—मार्कण्डेय पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ४—गरुड़ पुराण | १ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ५—हरिवंश पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ६—देवी भागवत पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ७—भविष्य पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ८—लिंग पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | .... | ३८) |
| ९—पद्म पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १०—कूर्म पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| ११—ब्रह्मवैवर्त पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १२—स्कन्द पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १३—ब्रह्म पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १४—नारद पुराण | २ खण्ड (भा.टी) | ... | ३८) |
| १५—कालिका पुराण | २ खण्ड (भा.टी) | ... | ३८) |
| १६—वामन पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १७—अग्नि पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १८—ब्रह्माण्ड पुराण | २ खण्ड (भा.टी.) | ... | ३८) |
| १९—कल्कि पुराण | (भा.टी.) | ... | २०) |
| २०—सूर्य पुराण | (भा.टी.) | ... | १९) |
| २१—आत्म पुराण (भाषा) | | ... | १९) |
| २२—गणेश पुराण (भाषा) | | ... | २०) |
| २३—महाभारत (भाषा) | | ... | १८) |
| २४—श्रीमदभागवत सप्ताह कथा (भाषा) | | ... | ३०) |

प्रकाशक : संस्कृति संस्थान ख्वाजाकुतुब, वेदनगर,
बरेली-२४३००३ (उ०प्र०)